समजाऊं सारी तरह, श्री जिन ग्यान झकोर ॥
शाह आदि सारी दुनी, पूज्यप्रते धर प्यार ।
कहे समझा दो हे प्रभो, मानेंगे उपकार ॥

## ढाल ११मी

### तर्ज—थियेटर

बोले पूज्य दयाल सुनो शाहकुमार,
तुझे समझा के आहार फिर मैं करसां ॥१॥
आये स्थानक में सब मुनि साथे,
चर्चा सुचारू चली तिवार ।
बोले शाहकुमार, आप ईश्वर अवतार,
जनम मरण निवार तेरा दास दास दास ॥१॥
देते पूज्य सुज्ञान, ईश्वर कर्ता न मान,
कर्ता कर्म पिछान यही जिनवाणी ।
कहे रघुपति मैं कैसे मानू, सरल चराचर में,
भगवान् विश्व रचाते आप प्रभु माया अपाम,
धर्‌या उन्हीं का जाप टरै पाप पाप पाप ॥२॥

## ढाल १२ मी

### तर्ज–राधेश्याम

ईश्वर कर्त्ता धरता है, सब सुख दु.ख का देने वाला ।

एक पल मे जग परकाश करें, और पल में पचादे अंधियारा ॥१॥
लय परलय सब हाथ उन्हीं के, घट २ का अंतर्जामी।
जासु कृपा बिन जग भटके, अरु दया होत लहे विश्रामी ॥२॥
वोही जगत का है राजा परजा, और जगत के सभी।
ईश्वर हुक्म अतिरिक्त वृच्छ का एक पत्र नहीं हिलें कभी ॥३॥
ईश्वर कर्त्ता सब धर्मों के, चौड़े ग्रन्थ पुकारे है।
अनन्त शक्ति है ईश्वर की कहो कौन जबर उसको टारे ॥४॥
यह बात निराली अपने मुख से, स्वामिन क्यों फरमाते हो।
मेरे ख्याल से माफ करें पिन उलटी अकल लड़ाते हो ॥५॥
वोही कर्म बनाता है अरु वोही प्रदाता है फल का।
उसके बिगर कुण बता सकै, जो हाल बीतेगा यहां कल का ॥६॥
यह सुन करके पूज्य राजने, ऐसा वचन सुनाया है।
मधुर ध्वनि गम्भीर गिरासे, सुन रघुपति हर्षाया है ॥७॥

# ढाल १३ मी

## तर्ज–लावनी

ईश्वर को कर्ता कैसे मान रहे लाला,
वह निराकार चिद्रूप सभी से निराला ॥ टेर ॥
है राग द्वेष से रहित, कर्म नहीं काया।
फिर कैसे खलक का ख्याल उसीने रचाया ॥
लेना देना उसे नहीं रचै क्यों माया।

है आनन्द घन महाराज निगम पद पाया।
नहीं जन्मै अरू मरै तजै जंजाला ॥ ईश्वर ॥ १
केई सुखी कई दुखी रक केई राजा।
कई निर्धन धनवान बदन में ताजा।
केई पण्डित विद्वान् मूरख कै जाजा।
केई रोवे दिन रात, बजे कित बाजा।
कई बने हैं चोर केई रखवाला ॥ ईश्वर ॥ २
केई जीव दया प्रतिपाल, जीव केई मारे।
क्या! ऐसा रचा है ख्याल प्रभू जग सारे।
ये ईश्वर को तो दोष व्यर्थ दे डारे।
सब कर्मों आधीन मिले फल प्यारे।
फिर भी मत कहना वही बनाने वाला ॥ ईश्वर० ॥ ३
चोरी करता चोर दण्ड नृप दाता।
कई ऐसा युक्तियें आय हमें सुनवाता।
पर सभी जगत मे रचे पोल का खाता।
जैसे करेंगे कर्म वैसे फल पाता।
ज्यों दारु पीने से बन जाते मतवाला ॥ ईश्वर० ॥ ४
करता धरता कर्म भरम तज भाई।
आठ प्रकृति मूल प्रभू फरमाई।
विविध बधरू वेद विपाक दिखाई।
सुख दुःख उस आधीन उदय जब आई।
इस विध भूधर गुरु किया उजवाला ॥ ईश्वर० ॥ ५

॥ दोहा ॥

ऐसी चर्चा के चलत, वीत गये दिन तीन ।
रघुपति को भूधर गुरु, कियो जैन परवीन ॥
रंजित मन रघुपति त्वरित कर वंदन कहे एम ।
हे प्रभु तव पद कमलते, प्रथक् रहूँ अब केम ॥

# ढाल १४मी

## तर्ज—हां रे लाला विछिया थारे वाजणा

हां रे ए तो इतनी कही रघुनाथजी,
चट आया निज घर चालरे लाला ।
मात पितु चरणा नमि, कहे वारु बचन विसाल रे लाला ॥ १ ॥
असल वैरागी एहवा, जग जाण्यो जहर समान रे लाला ।
काया माया कर्मी, चंचल ज्यूं पीपल पान रे लाला ॥ टेर ॥
कृपा करो मात पिता, अब आज्ञा दो फुरमाय रे लाला ।
सतगुरु पे अब लेवस्यूं शुद्ध संजम जगछिटकाय रे लाला ॥अ० २
हांरे लाला वचन सुनि बिलखाथया ज्यांरे आंसू ढलक्या नैन रे ला.
एक छोड़ी तो दूसरी, जिद्द पकड़ ली सैन रे लाला ॥ अ० ३ ॥
हारे लाला सिर चुंबन कर मातनी, पाछ्या बोल्या बोलज एमरे ला.
तू बछ आंधा लाकड़ी, मांने छैय दिखावो केम रे लाला ॥अ ४॥

हांरे लाला सज्जनता सारीतरे, थैं तो निपुण निभावन हार रे ला.
व्याह करो अब रग सू , नाहीं करनो अब नाकार रे लाला ॥अ. ५॥
हांरे लाला स्वामी भकड़ा जोगड़ा, जांरी सगत है दुःख दायरे ला.
हांरे लाला कई अटकै उणरे अहा, लागी म्हांरे कलेजे लायरे ॥अ. ६
हांरे लाला तू कुल मण्डन मांयरे. प्यारे तूं कुल चन्द रे लाला।
भक्ति करो भावीतनी, थांरे अधिक हुवे आनन्द रे लाला ॥अ० ७॥

## ढाल १५मी

### तर्ज—अरनक मुनिवर चाल्या गोचरी

यू मत बोलो रे मोरा मातजी रघुपति कहे कर जोड़ीजी।
काया माया रे झूठी जाणजो, सग चले ना कोड़ीजी ॥ यू १ ॥
आज्ञा आपो जननी रंग सूं छिन लाखीणी जावेजी।
भोग रोग सम जिनवर भाखीया, दमड़ी दाम न आवेजी ॥यूं २ ॥
भव २ भमियो रे पाप प्रसादथी, पायो दुःख अथागोजी।
सुरतरु सरिसा सद्गुरु भेटिया, आज खुल्या मुज भागोजी ।यू ३।
घर रेवण नहीं इच्छा मांयरी, संजम पथ सुखकारीजी।
नारी प्यारी मतलब की सही, आखिर जहर कटारीजी ॥ यू ४ ॥
फसू न हरगिज झूठा फन्द में, नाहक मोह करावोजी।
महर नजर कर नदन ऊपरे, आज्ञा वेग दिरावोजी ॥ यूं ५ ॥

॥ दोहा ॥

नौकर भेज बुलाविया, नथमल साह सुजान।

सजन संबन्धी मित्र गण, भेला मिलिया आण । १॥
समझावे सारा सयन, कुंवर धरै नहिं कान ।
शोकानन बैठा सकल, पड़ियां रांदूया धान ॥ २॥

## ढाल १६मी

### तर्ज—सुमति सदा दिल में वसो

कहे कुन्दनमल शाहजी नामाता ने जाम,
कुवरजी छोहर बुद्धि छोड़दो । व्यर्थ बनो बदनाम,
कुंवरजी ॥ कहे कु० ॥
आ कांही सूझी आपने, तन पर धारो जोग कुवरजी ।
दुनिया देसी मैणिया, भला न भाखे लोग कुवरजी ॥ क० २ ॥
बैठा पूतों नांवने केम डुबोओ आप कवरजी ।
दुःख पावे छे डोकरी, तात लह्यो सताप, कुंवरजी ॥ कहे० ३ ॥
दरद कई दिल आपरे, चौड़े दोनी सुनाय, कवरजी ।
मांग थारी अन्य परणसी, जीवत मृत्यु गिनाय ॥ कहे० ४ ॥
थोड़ा में समझ्यो सहु, ज्यादा बात झिकाल, कवरजी ।
उत्तर में इन विद कहे, श्री रघुनाथ दयाल, सनेही ॥ कहे० ५ ॥
सजम लेस्यू साहजी, नहीं परणीजन भाव, सनेही ।
दुनिया दो मुखसू कहे, मोमन अधिक उछाव, सनेही ॥कहे ६ ॥
सुनकै सब सुस्ता पड़या, इत भाइ के साथ कुंवरजी ।
रत्नकुवर कइ लाईयों, अरज सुनो रघुनाथ, कुवरजी ॥कहे ७ ॥

# ढाल १७मी

## तर्ज—नवली चन्दनी हेक

सजम किण विध लेरया हो कवरसा,
अध परणी मुझ छोड़। नेह छोड़ि किम चालिया हो भवरसा,
खास बतादो खोड़ के ॥१॥

जानें न देवसू हो कवरसा सो वातां इक बात ॥ टेर ॥
बिगर गुने छिटकावसो हो कवरसा, सीगत होसी मोय।
दुनियों लोग दुरावसी हो कवरसा, हिये बिमासी जोय ॥ जा०२ ॥
अवर भणी धारू नहीं हो, कवरसा, इण भव में भरतार।
मेरे तो वर एक ही हो कवरसा, नथमल शाहकुमार ॥ जा० ३ ॥
अरज दरज करसो नहीं हो. कवरसा, ले सौ सजम भार ॥
अकन कवारी रेवस्यूं हो कंवरसा. साखसिरी किरतार ॥जा० ४ ॥
वचन सुनी साला तणा हो भवियन रघुपति यू फरमाय।
समझादो सारी तरह हो कंवरसा निज बेनड़ ने जाय ॥ जा० ५ ॥

॥ दोहा ॥

कहे रघुपति राजी मना, बाला उम्मर बाल।
प्रगट प्रतिज्ञा करत ही, खरो राखजो ख्याल ॥१॥
कहने वाले क्रोड है, पालनहार पचास।
जरा न आवें जोरही, वदतों वचन विलास ॥२॥

उम्मर भरजो आदरें, उमंग धरी उर मांह ।
नियम आपणों नेह सूं, दुनिया जास दृढ़ाय ॥३॥

चन्द्रायना

मोरुकवा को ढग रति ना मानजै ।
निज उर दृढ़ता जोयके मन में ठान जै ॥
होय कवारी तास पति अन हो सकै ।
नहीं कलंक की बात वृद्ध सज्जन अखै ॥ १ ॥
भ्रात जायके जरद बात बैनड़ भणी ।
कहदी तजि घमड बात ऐसी बणी ॥
करलो क्रोड़ उपाय कवरसा ना रहै ।
सगपण छोड्यो जेह, सकल सज्जन सहै ॥ २ ॥

॥ दोहा ॥

कथी वात रत्नावति, पति साथ में प्रेम ।
रती न राखे कंवर सा, सती कहासी केम ॥
ओलो कदै न आदरूं, तो लौं तन में प्राण ।
नाथ सुवन विन नाथ मैं, करन किया पचखाण ॥

## ढाल १८मी

### तर्ज–शिक्षा दे रही जी हमको

कैसे कह रहे जी उनको तात मात तिणवारी ॥ टेर ॥

बड़ी कदर से कंवर साहब को, मैं समझाया जाय।
तदपि एक माने नहि किनकी, कहो कियो कई जाय॥ कै० १॥
मैं भी जाणू इसो घराणों, मिले कठिन से आज।
आखिर हो हैरान छोड़ियों, सगपण कैरो साज॥ कै० २॥
तुझ सन्देसा के उत्तर में कंवर सहाब कहलाई।
राजी खुशी से थें परणी जो, म्हारी नहीं मनाई॥ कै० ३॥
बाई रत्नी इन पर बोली सुनो पिताजी बात।
दूजो परण न नैम हमारे, प्राण पति रघुनाथ॥ कै० ४॥
दूजा नहीं करू जी, के इण भव में भरतार॥ टेर॥
जादा मिल के मुझे सतास्यो, तो तन को कुरबाण।
करदूगी पर मैं न वरूगी मेरी एक जबान॥ दूजा० ५॥
दग रह गई सारी दुनियाँ, रत्नवती को रग।
देखी दौड़ गया रघुपति पै, इस्यो जमायो ढग॥ दूजो० ६॥
अरे कंवर सा गजब करो थें, नारी हित्या आसी।
जो सजम थें लेलीनो तो, फांसी खा मरजासी॥ दूजो० ७॥
तात मात सुसरा अरु साला, रो ग्या रघुपति तांही।
पूज्य भूधर पे आकर दुनियों इसड़ी बात सुनाई॥ दूजो० ८॥

## ढाल १६मी

तर्ज—सुन्दर रहिजे महलां मांय नजर लग जायगी

दुनियों दाखे हो साधूजी, आप पधारिये जी।

नहिंतर जबर जुलुम हो जासी, बात विचारियेजी ।। टेर
तुमने रघुपति को भरमाया, उनका सज्जन सब रीसाया ।
अब तो आया के वे आया, ऐसो चेला केरो लोभ के नहीं
वधारियेजी ।। दुनिया० १ ।।
महिमा घट जावे ली थांरी, देसी गाल रार अनपारी ।
वाथवा भाटाकी देमारी, जिन सू रुकवादें नहीं लाभ के होस
सभालियेजी ।। दुनिया० २ ।।
भूधर पूज्य नहीं घबराया, शांति राखो मन में भाया ।
हमने उनको नहीं भरमाया, मेरा पास धणी परमेश्वर काज
सुधारियेजी ।। दुनिया० ३ ।।
इतने रघुनाथ के साथे, मिल के सकल पूज्य पे आते,
उनके चरणों सीस झुकाते, बोले नथमल साह तिवार के मोय
उबारियेजी ।। दुनिया० ४ ।।
मेरे एकाएकी लाल, लेसी सजम ऊठै झाल ।
इनको समझादो किरपाल, ठहरे चार बरस लों और के विपद्
निवारियेजी ।। दुनिया० ५ ।।

॥ सोरठा ॥

सत गुरु दीन दयाल, रघुपत से इसड़ी कही ।
वेद वर्ष लौं हाल, संजम नो अवसर नहीं ।। १ ।।
नैनाश्रुत रघुनाथ, होय कहै नहीं रेवसूं ।
भूधर कहे दिख भ्रात, किम देवों आज्ञा विना ।। २ ।।

# ढाल २०मी

## तर्ज—झल्लो म्हारी जोड़ रो

चौमासो कीजिए सोजत सुखकारीजी।
सतरैसे तैयांसीए मानो अरज हमारी जी ॥ टेर ॥

चार बरस लग रेवसूं, मन इच्छा चारीजी,
आरम्भ अलगो राखसूं, तन तप जप धारीजी ॥ चौ० १ ॥

सब जन मन में हरसिया यूं अरज गुजारी जी,
पूज्य गुरु से बीनती, कीनी तिनवारी जी ॥ चौ० २ ॥

दे स्वीकृति मुनि पांगुर्‌या, मरु मण्डल मांहीजी,
वरसा ले आया गुरु, दियो ठाठ लगाई जी ॥ चौ० ३ ॥

भण्डारीजी खीमसी, सेवा भलसारे जी।
ज्ञानोद्यम रघुपति करे, आलस ने टारे जी ॥ चौ० ४ ॥

जान पणो जाजो कियो, गुरु कीध विहारो जी।
विरक्त पणे रघुनाथजी, रहै सदन मझारो जी ॥ चौ० ५ ॥

व्याहतणी बातोंकरी, खरी खैंच लगावैजी।
मौन रखै बोलै नहीं, रघुपति निजदावैजी ॥ चौ० ६ ॥

काल कर्यो माता पिता चहूं बर्स मजारो जी।
रत्न कंवर नहीं हान रे, धन एह जमारोजी ॥ चौ० ७ ॥

॥ सोरठा ॥

सारो शहर सराह, रत्न कंवर रघुनाथ ने।
नेम राजुलसी आय, कलियुग में जोड़ी बनी ॥१॥

## ढाल २१मी

### तर्ज—सुणो ए सहेल्यां म्हारो लूंगारो वेपारी

ग्राम नगरपुर विचरतां, भूधर पूज्य दयाल, सतरे सै सित्यासीए।
सात ठाणे सुविशाल ॥ सुणो० १ ॥
सुनो हो जसधारी जोधाणे, पूज्य पधारिया।
जमियो है जमघट जोर, देस दीवानज खींमसी।
सेवा करे कर जोर ॥ सुनो० २ ॥
इण अवसर रघुनाथजी, छाने से तज के मौन,
पग अलवाने पूजता, गढ़ जोधाने गौन ॥ सुनो० ३ ॥
प्रथम मिल्या परधान सू, हद बिन आयो हेज।
अब मोहिं दीख दिराइये, रतियन करनी जेज ॥ सुनो० ४ ॥
अथक उमग सू आविया, सत गुरु के चरणार।
अनहद आनन्द पामिया, देख गुरु दीदार ॥ सुनो० ५ ॥
कर वन्दन विनती करें, अब तारो गुरुदेव।
सजम धन बगसावियें, सारू चरणारी सेव ॥ सुनो० ६ ॥

## ढाल २२मी

### तर्ज--होरी

म्हारा हो सत गुरुजी म्हारी विनती अब धारलो तो संजम शीघ्र
दिराओ गुरुजी, वावा बलिहारी २ सुरतिया लागे प्यारी ॥१॥

जनम मरण म्हारा जलद मिटायदो, तो कर्मोंरी फौज हटा दो
गुरुजी ॥ वा० २ ॥

वोत दिना से आस फली है, तो मन की कलियां खिला दो
गुरुजी ॥ वा० ३ ॥

अमर होवन की आस हमारे, तो अमर बूटी वो दिखादो
गुरुजी ॥ वा० ४ ॥

विषय कषाय लगी जो केड़े, उन से बेड़ी कटा दो गुरुजी ॥वा० ५॥

॥ दोहा ॥

मुनिवर मानी विनती, तारण हुआ तैयार ।
अरज करें तब खींवसी, सुनिये प्रवरदिगार ॥१॥

## ढाल २३मी

### तर्ज—चौकनीमय लांवणी

सचिव संगाते रघुपति आके भूधर गुरु के पैर पड़े ।
अब मोहि संजम शीघ्र दिलादो, भव सिंधू से वेग तरें ।
अहा सुह गुरु मुख से वाणी जान खीमसीजी जोलों ।
हर्षानन्द होय कहे सब से, महावीर की जय बोलो ॥

॥ शेर ॥

घाने बिठाया लाय के निज हवेली तामजी ।

रजा मांगी भूपति से जाय नृप के धामजी ॥
क्या काम क्यूं मांगे रजा, जाहिर करो कहे भूपजी ।
हे नाथ मम गुरुराज पे ले दीख एक अनूपजी ॥

## ॥ चलित ॥

जब जोधाणे को नाथ इसी फुरमाई ।
है तेरा गुरु सो मेरा कुमी रख नांई ।
जलसे का सब खरच राज से करिये ।
है तुझ को सब अख्तियार रती ना डरिये ॥

## ॥ दौड़ ॥

आज्ञा भूपती से पाय, दीन्हा हुकुम लगाय, सब सरदारां पै जाय, झट त्यारी करो ॥ १ ॥

घोड़ा एक हजार, हाथी दोय सै शुमार पाली सेना को न पार, दल आन खरो ॥ २ ॥

आये सैंकड़ों सरदार साथे केई कामदार बन्यो ठाठ जो अपार वैरागी को ॥ ३ ॥

जो ओ जवानी के मांही, ओ तो छोड़ के सगाही, जुक्ति जोग की जमाई रंग है इनको ॥ ४ ॥

बड़ो रूप को रूपालो, लागे दुनिया ने वालो, जायो माता ऐसो लालो, धन है जिनको ॥ ५ ॥

॥ मिलत ॥

ज्येष्ठ कृष्ण बुध बीज ठाठ से रघुपति दीक्षा धारी है।
सतरै से सित्यासी बरसे चरणों की बलिहारी है ॥ १
मेड़तिया दरवाजा बाहिर जमघट जबरो जुड़ियो है।
भँवर केसांको लोच रघुपति अपने हाथों करियो है ॥ २
भूधर गुरु के सन्मुख रघुपति ऐसी अरज गुजारी है।
तारो तारो मुझे दयालू आप बड़े उपकारी हैं ॥ ३

॥ शेर ॥

श्री मुखे गुरुराज ने दीक्षा दिवी दयालजी।
देख दुनिया दंग रह गई कठिन वृत्ति निहालजी ॥
दीक्षा लेकर जा विराज्या पूज्य जी के पासजी।
गांधी गड़मल वैद्य नृप को करै यू अरदासजी ॥

॥ चलित ॥

क्या जैन धर्म को मर्म मुझे फरमावो।
है सुनवे की चाय आप दरसाओ।
ले आज्ञा रघुनाथ वाणी बरसावै।
ये थोड़ा मांये सार घणो बतलावें ॥

॥ दोड़ ॥

होवे आतमा को भान, करे जैनागम को ग्यान,

सब जीवां पे समान रखे भाव जो खरो।
बुरो पाप को बतावै, किंतु पापी को न गावें,
दोष आपका दिखावे, चाहे प्राण भी परो।
वस्तु धर्म जो अनन्त छाने उनीमें से तन्त,
चवै कभी न एकन्त धर्म आज्ञा में न हो।

॥ मिलत ॥

षट द्रव्यन को भेद मधुर ध्वनि सुन हर्ष्या नरनारी है।
गढ़मल आदिक सतरा सज्जन गुरु पै समकित धारी है ॥२॥

॥ दोहा ॥

व्याकत लख छोनीपती; वाहवाह वदै बखाण।
छोटी दाई में निपुण, किया गुरु दे ज्ञान ॥

## ढाल २४ मी

### तर्ज--इन सरवरियारी पाल

सभा समक्षे ताम कहे रघुनाथजी मोरा लाल कहे०।
आज्ञा दो अविलम्ब धरो सिर हाथजी, गुरुदेव धरोसिर० ॥ १ ॥
चार विगय का त्याग जीवूं जहां लौं मुझे, गुरुदेव०।
कारण रो आगार अरज उचरूं तुझे गुरुदेव ॥ २ ॥
मास एक के मांय अट्ठा दिन पांच ही गुरुदेव०।

निरन्तर तप एह करू प्रभु साच ही गुरुदेव० ॥ ३ ॥
सुखे करो अहो शिष्य पूज्य इसडी कही गुरुदेव०।
कठिन प्रतिज्ञा पेख दूनी देखत रही गुरुदेव० ॥ ४ ॥

## ढाल २६ मी

### तर्ज--पनजी मूडे बोल

है बलिहारी रे मुनिवर ने कैसी ममता मारी रे ॥ टेर ॥
जोबनवय मे जोग रमायो, तज अप्सर सी नारी रे ।
मनमें नहीं मिजाज कठिन तप लीनों धारी रे ॥ १ है बलि० ॥
मरुधर पति आदि सब जनता, लियो अचभो भारी रे ।
कर बदन निज स्थान गये, गुरू कीध बिहारी रे ॥ २ है बलि० ॥
गांव सुरपरे रात विराज्या वानी विमल उचारी रे ।
जन सैंतीस लेय समकित, यूं अर्ज गुजारी रे ॥ ३ है बलि० ॥
बड़ी दीक्षा गुरू अठे दिरावो, मोपे दया विचारी रे ।
पूज्यराज हूँकारो भरियो साताकारी रे ॥ ४ है बलि० ॥
जेतसिंह चांपावत जावे बनको करन सिकारी रे ।
बचनामृत मुनिवर के सुन, उर समताधारी रे ॥ ५ है
बड़ी दीक्षा मुनि रघुपतिजी की, छोटी जैतसी धारी रे ।
ज्येष्ठ कृष्णा नवमी दिन दोनों आनन्दकारी रे ॥ ६ है बलि ॥
जिन २ ग्राम पधारे गुरुवर, उन २ ग्राम मंझारी रे ।
जबरो जिन मारग दीपावै, पर उपकारी रे ॥ ७ है बलि० ॥

नव निधान सम नव ठाणे गुरु शहर मेड़ते भारी रे।
इन्द्रावड़ से अहार करि जब, कियो विहारी रे॥ ८ है बलि०॥

॥ दोहा ॥

सुद नौमी आषाढ की, गौधुलिक गुण गेह।
मुनि मंडल पुर मेड़ते, झवक पधार्‌या जेह॥
भयकारी भैरव भवन, उतर्‌या आज्ञा लेह।
अम्बो भोजक एतले, वाणी यूं पभणेह॥

## ढाल २७मी

### तर्ज—ख्याल की

क्यू अठै आविया राते भैरव नाहि राखे जीवता॥ टेर॥
भैरव सेलियाजी को शंको, माने नगर तमाम।
किणकी माता खायो अजमो, रात रहे इण धामजी॥ क्यों १॥
नगर मेड़तो मरुधर चावो, है जतियां को जोर।
अठे अड्डो नहीं जमै आपरो, उतर जावेगो तोरजी॥ क्यों २॥
हरगिज नहीं मरसां रहसां रातरां सेवगजी सुणलो॥ टेर॥
मरण को डर रति न मानै, पास धणी सिर गूंजै।
जाय कहो जतियां ने जल्दी शंका है तो बूझेजी॥ से० ३॥
मूंडो लागे है भूंडो आपरो, जतियां ने जीतो॥ टेर॥

बड़े २ विद्वान जती कई, करामात की कूजी।
कुर्ब देवे राजाजी उनके, है लाखां की पूजीजी ॥ ज० ४ ॥
भोला अंबा क्यू आयो रीस में क्या जती चीज है ॥ टेर ॥
इमों अठे अरु जती अठे ही, यह घोड़ा मैदान।
उतर पड़ो मैदान में सरे भली करे भगवानजी ॥ क्या ५ ॥
पूजी राखे पास मे सरे, फेर जती कहलावे।
लिंगधारी इन लोक में सरे, नाहक धर्म लजावेजी ॥क्या ६ ॥
जती जीतना दूर रहा पिण विजनस मरसो राते।
क्यों नाहक में प्राण गवाओ, कांई आवेला हातेजी ॥क्या ७ ॥
मरसों कै रहसां म्हैं रातै, प्रात देखजे भाई।
भूधर गुरु परताप रघुपति, इसड़ी तान सुनाईजी ॥ क्या ८ ॥

॥ दोहा ॥

जिती बात अम्बे सुनी, भणी जतिन के भौन।
गुणी साध आया अछै, यूं कहि निज गृह गौन ॥१॥

## ढाल २७मी

### तर्ज—सलूनारी

रात पड़ी रवि आथमियों, प्रतिक्रमण कर पूजे सुज्ञानी,
रसिक पणे रघुनाथ सूं। बोल चाल रया बूझ सुज्ञानी ॥१॥
पूज पधार्या मेड़ते।

अतिसयवंत अपार सुज्ञानी, सहन परीसह सूरमा ।
कैसे करे उपकार सुज्ञानी ।। पूज्य २ ।।
पूज्य टाल पच्चखी सवै, अट्ठाई आठों साध, सुज्ञानी ।
मगन सवैं मुनि धर्म मैं, आज्ञा सहित अराध, सुज्ञानी ।। पू० ।।
पहर जाजेरो जावतां, भभक्यो भैरव आय ।
क्यों ठहराया इम स्थानकै, द्यूं सबने पौढ़ाय सुज्ञानी ।। ४ ।।
अमर प्रते रघुपति कहै, किनका स्थान मकान सुज्ञानी ।
वार अनन्त बसाविया, सुनिये धर के कान, सुज्ञानी ।। ५ ।।

।। दोहा ।।

देव द्वार दरसावियो भिन भिन कर गुणवन्त ।
हर्षित ह्वै सुर यूं कहे, सुखे विराजो संत ।।१।।
माफ करो मोटा मुनि, हो गई मम तकसीर ।
धर्म दिपावो शहर में, मैं पिण भक्त सधीर ।।२।।

चन्द्रायण

प्रात होत पुर लोग आया उच्छक मनै ।
देख मुनि दीदार आपस में यूं भनै ।।
ये नहि मरिया संत जबर जसवंत है ।
धर्म दिपासी एह बड़े पुनवंत है ।।

## ढाल २८मी

### तर्ज--द्रोण लावणी

अजी सत्य धर्म से विजय दुंदुभि बाजै।
महाराज जगत में जस प्रगटावेजी।
सब सुनों भ्रात रघुनाथ पूज्य जिन धर्म दिपावैंजी ॥ टेर ॥
होगई प्रात ही बात सहर सारे में।
महाराज मुनि है परचा धारीजी ॥
आगये दरस के काज बहू नरनारीजी,
इतने में अम्बालाल सेवग भी आया।
महाराज दिया चरणों सिर डारीजी,
अति विनय करी कहे करो माफ तकसीर हमारीजी।
गुरू करी गजब की बात आप नहीं मरिया,
महाराज देव बस में किम आवेजी ॥ स० १ ॥
मुनिराज सुनावैं ज्ञान, सुधारस भरियो,
महाराज सभी जनता गुण गावैंजी।
ऐसा अमोलक सत पुण्य बिन कैसे पावैंजी,
अब धोवन के काज गुरू संचरिया।
महाराज सेवगजी घर बतलावेजी,
गछवासी गये भिड़क वचन बैड़ा सुनवावेजी।

यह फिरे भटकता चोर वीर भगवन् का ।

महाराज नाहक में भेख लजावेजी ॥ सब २ ॥

स्वामी श्री रघुनाथ ठहर कर बोले,

महाराज मधुर मिश्री सू मीठाजी ।

क्यू बोलो जतीजी झूंठ, करम बधजासी चीठाजी,

गुन सागर एक जति जतिन में मोटो ।

महाराज कड़क बोल्यो मद छाकीजी,

क्यू मोड़ा करै तुफान एक नहीं छोड़ूं बाकीजी ।

यहां पोल नहीं मिथ्यात् आय फैलावै ।

महाराज चिड़ी कर उसै उड़ावैजी ॥ ३ सब ॥

हंस बोल्या रघुनाथ जतीजी सुनिये ।

महाराज आप मन में मत राखोजी,

जो करामात को होय कोथलो, झटको नाखोजी ।

जो मरों धर्म पे आज अमर हो जास्यां,

महाराज दयामय धर्म प्रकास्यांजी ।

विन किया धर्म परचार मेड़तो छोड़ न जास्यांजी,

नहीं मरणां को फिकर प्राण मुट्ठि में,

महाराज धर्म की ध्वजा लहरावेजी ॥ सब ४ ॥

जनता कहे शाबास रग है इनको,

महाराज वीर जब ही कहलावेजी ।

धोवन लै रघुनाथ पूज्य पै सीधे आवेजी,

फिर लाये आहार श्री पूज्य पारणो करियो ।
महाराज ज्ञान की ध्वनि जमावेजी,
जो आवे मुमुक्षु उसे धर्म का सार जतावेजी ।
इत जती सहर के मिल के मिसलत कीनी,
महाराज कहो अब कैसे ढावेंजी ॥ सब ५ ॥

॥ दोहा ॥

पहर रात बीत्यां पछै, जती सकल ही रूठ ।
मुनि मारन हित फैंकदी, मिल मिथ्या ही मूठ ॥१॥
धर्म प्रतापै ना मरे, सातिष्टी उत आय ।
दूजी तीजी तुरीय फिर; सातों दिवी चलाय ॥२॥
भूती सातों फिर गई, लिंगधारी के लार ।
करी कब्ज अति कठिन सूं, नहिं तो नाखत मार ॥३
भय पाया भोंदू सबै, यह साधू शैतान ।
क्यूं कर सोचे सकल ही, अटल बचावां आन ॥४॥

## ढाल २६मी

### तर्ज--कर्म न छूटेरे प्राणियां

प्रात हुआ श्री पूज से, आज्ञा लेही रघुनाथ रे,
धोवण काज पधारिया, ऊभा जतियन के साथ रे ॥ १

रघुपति बोल्या है रग सूं, इतरे कांई विचार रे।
टूटन वाली तो टूट गई, सांधो लागे नहीं तार रे ॥ रघु० २ ॥
दादा फोड़ां रे ऊपरै मानूं भुरकायो खार रे।
सारा जति मिल आविया, नगर सेठां के द्वार रे ॥ रघु० ३ ॥
शाह सिम्रथमल दीपतो, धारीवालज गोत रे।
धन धन अधिकारी सेर में, घट में ज्ञान उद्योतरे ॥ रघु० ४ ॥
जतियां जणावी बातड़ी, आया मिथ्यात्वी साधरे।
गोचा घाले हैं गहकतां, वेगि काटो आव्याधरे ॥ रघु० ५ ॥
सोच विचारी शाहजी, तेड्यो अम्बाने तामरे।
वातां पूछी है प्रेम सू, कांई साधोंरो नामरे ॥ रघु० ६ ॥
आखै अम्बो अवसायजी, आई आ अमोलक चीज रे।
त्यागी वैरागी सूरमा, वावै धर्मोंरां बीज रे ॥ रघु० ७ ॥

॥ दोहा ॥

भैरवजी वस होगया, ताजो तेज निहार।
सात मूठ जतियां तणी, फिरता लगी न वार ॥१
पूज्य गुरु भूधर परम, शिप रघुनाथ सधीर।
ज्यूं गोयम जिनवीर पै; वणियां खास वजीर ॥२

## ढाल ३०मी

तर्ज—निहालदे

नवठाणे निर्ग्रंथ है जी कांई, नीको जां रे नेह।

मीठा-बोलां गुण भरया जी कांई, दीपै झिग मिग देह ॥ १
अब के तो आया गुरु मोटकाजी ॥ टेर
झोड़ करी जतियां घणीजी कांई, चाली न एक लिगार ।
अब आया छै आप पैजी कांई, व्यर्थ बढ़ावन रार ॥ अ० २ ॥
चमत्कृति अरु ज्ञान सैं जी कांई, तीजो अपूरव त्याग ।
कुण जीते इन तीन में जी कांई, कहुँ छू घर के राग ॥ अ० ३ ॥
आप चाले लागो मती जी कांई, करिये जाय दीदार ।
शङ्का सारी मेटसीजी कांई, समता रस भण्डार ॥ अ० ४ ॥
अठा ऊपर भीन मानसोजी कांई, तो मरजी छै शाह ।
मैं तो हुकुम में आपरे जी कांई, करसों जू फरमाय ॥ अ० ५ ॥
महता अमी पाल ने जी कांई, शाह कहै झट लाव ।
जब गति अम्बा जायने जी कांई, लायो घर बच्छाव ॥ अ० ६ ॥
मेहता सूं मिसलत करी जी कांई कहै मूतांजी तान ।
मामांसा रा है गुरुजी कांई, जाणे मुलुक तमाम ॥ अ० ७ ॥
ज्यादेती जतियां तणीजी कांई, चवड़ दीसे आज ।
इण कारण साधों थकीजो कांई, प्रेमी सकल समाज ॥ अ० ८ ॥
चर्चा करावो चूपसू जी काई, मालूम होसी सार ।
पक्ष समर्थन फिर करांजी, मेरी सलाह हियधार ॥ अ० ९ ॥

## छन्द—पधरी

जचगई साह के हिये जाम, इनपे सरैगो सकल काम ।
जतियों से जाहर करी ताम, चर्चा हित चालौ उन्हीं धाम ॥१॥

सुन मुदित जती लै ग्रन्थ ढेर, सब चलै पूज्य पै ताहि वेर।
यह वात फैलगी पुर तमाम, देखन हित जनता जुड़ी आम॥
महता पुनि साहजी अग्रदोय, जा पूज्य पास यूं कहे सोय।
हम चाहत चर्चा करन श्याम जिनसे हो निर्णय वर ललाम॥
मध्यस्थ रहेंगे विवुध आय, जाहिर कर दीजै आप राह।
कहै पूज्य हमों हरदम तय्यार, पर रहना चाहिये सविचार॥
कहै शाह रहैं वेफिकर आप, कोई कर न सके नाहक प्रलाप।
पूर्वोत्तर पक्ष जूं उभय थाप, हिय मोद बढ्यो सगरे अमाप॥

॥ दोहा॥

आज्ञा दी आनन्द से, भूधर पूज्य कृपाल।
रघुपति के सिर हाथ धर, वत्स! वरोजयमाल॥

# ढाल ३१मी

## तर्ज—राधेश्याम

जय जिनवीर मनाय, आय के सभाविच रघुनाथ जवै।
पूछो प्रेम से प्रश्न आप, फिर उत्तर देंगे साफ तुम्हें॥
कहै जती चली है सूत्रों में, प्रभु प्रतिमा पुनि पूजा थांरी।
तुम कैसे इसे उठाते हो भव भ्रमणा होवेगी थांरी॥ १॥
रघुनाथ कहै अये मित्रों, यह कथन मिथ्या तुम्हारा है।
नहिं सूत्रों में अर्हत् प्रतिमा, नहीं पूजन अधिकारा है॥

आरंभ से हिंसा होती है, हिंसा से धर्म नहीं हो सकता।
आचारंग अध्ययन प्रथम में, फरमा गये ज्ञानी वक्ता ॥२॥
अर्हन् वा तीर्थंकर प्रतिमा कहि हो तो जाहिर करदो।
जिन प्रतिमा के अर्थ तीन हैं सत्य न्याय से तुम सरधो।
अवधि या मनपर्यय ज्ञानी, कामदेव आदिक जानो।
येही यथारथ बात भ्रात तुम, साफ हृदय करके मानो ॥३॥

क्योंकि चार निक्षेपों के बिन, वस्तु सिद्ध नहीं होती है।
ध्यान रखो जिन आगम पै, जैसे देखो इक मोती है।
नाम द्रव्य अरु स्याप भाव ये उसमें चारों मिलती है।
ऐसे मिलादो प्रतिमा मे, नहीं मानों तो फिर गलती है ॥४॥

जिन प्रतिमा जिन सदृश कैसे, युक्ति कौन जमाओगे।
लक्षण अतिशय उपयोग आदि सब कैसे कहां से लाओगे ॥
प्रतिमा में निक्षेप स्थापना, और तीन उसमे नाहीं।
यदि तीन मिले तो भी जिन सदृश, प्रतिमा नहीं होती भाई ॥५॥

मन्दिर मूर्ति पूजा प्रतिष्ठा, करन विधि आगम मांही।
किस श्रावक ने ये काम किया, अब दो तुम चौड़े दरसाई।
गरचे मोक्ष मिले पूजा से, फिर संजम क्यों लेवेगा।
तप जप तन पै धारण कर क्यों व्यर्थ कष्ट वो देखेगा ॥६॥

दान शील तप भाव धर्म का, चारों वेद बताया है।
कहीं पूजा का नाम नहीं श्री जिनवर ने जतलाया है ॥
ज्ञान क्रिया से है मुक्ति, जिन आगम साफ सुनाता है।

इसके सिवाय तुम लाख करो भला कौन मोक्ष को पाता है ॥
युक्ति पै युक्ति सुनकर के सब जाति झुंड घबराया है।
पोथी पाने लेय क्रोध कर वहां से कूच कराया है ॥
कहन लगी जनता जोरों से जती गमादी है नाकी।
'मिश्रीमल' कहे जय बोलो एक दम से रघुपति बाबाकी ॥८॥

॥ दोहा ॥

महता साह आदे गणा, ओसवाल सरदार।
जती छोड़ भूधर गुरु, लिया सीस पै धार ॥१॥

## ढाल ३२मी

### तर्ज—हां नार चल खास कचहेरी

हां सुनो अरजी गुरु म्हारी, लाख क्रोड़ जावों बलिहारी।
चौमासो यहां करो दयानिधि दया बिचारी रे ॥ टेर ॥
स्याद्वाद मारग समझाया, सूतां ने गुरु आन जगाया।
ज्ञानामृत बरसाय कियो उपकार अपारी रे ॥ सुनो १ ॥
धरम तणी लागी फुलवारी, सींचा सूं होसी रसवारी।
समकित के दातार आपकी, महिमा भारी रे ॥ सुनो २ ॥
अवसर जान हुँकारो दीधो, सब सकल अमृत रस पीधो।
जनों जनों गुण गान करे, सब सह मझारी रे ॥ ३ ॥

चतुरमास तपं रघुपति ठाया, अरु ज्ञान धन रस बरसाया।
जैन धर्म उद्योत हुओ है, अपरमपारी रे ॥ सुनो० ४ ॥
साह सिमरथमल अरु अभिपाला, घांसीराम आदि सुविशाला।
पांच सयां परिमान हुआ है समकित धारी रे ॥ सुनो ५ ॥
सूत्र आचारंग रघुपति बांचे, श्रोताघन केकीवत राचे।
जानपनो बहु करे प्रेम से बहु नरनारी रे ॥ सुनो ६ ॥
महिमा देख जती दुख पावे, केई तरह के द्वन्द मचावै।
एक चले नहीं उनकी पूज्य कै पुण्य अगारी रे ॥ सुनो ७ ॥
दया धर्म का बज गया डका, घणां जनों की मिट गई शका।
वका होगये पाधरां, बने भक्त सुचारी रे ॥ सुनो ८ ॥

॥ दोहा ॥

जोधाणे से खींवसी, लै लश्कर बहुलार।
सेवा करण श्री पुज्य की, आया प्रेम अपार ॥१॥
भंडारीजी भालियो, रघुनन्दन को ठाठ।
दयानिधि दीपा रहे, भूधर गुरु को पाठ ॥२॥

## ढाल ३३मी

### तर्ज—धूंसो बाजे रे

यस छायो रे भूधर रघुपति को २ ॥ टेर ॥

नरनारी कहे भंडारी से. पार न पायो गुरु की मति को ॥ १ ॥
सदर बजारां चरचा करके. मान घटायो सब जतियन को।
तपस्या की क्या झड़ियां लागी, दूध उजार्यो सोमा सतीको।
चारसों उठायां अरु मास खमन को नंबर आयो इगती को ॥
स्कंध हुआ है चार इठयासी, बन्ध छुडायो माठी गति को ॥ ज०५
उर्ध्व रेख पद हाथ बिराजै, भाग्य भलो पति रतनी को ॥ ज० ६
औरां की क्या गिनती यांपै, वस किन्हों खेरापति को । ज० ७
कर पर्यूषण गये जोधाणे, सचित्र सिरी मरुधर मणि को ॥ ज० ८
'मिश्रीमल' नित जाप जपे, है, वरदायी रघुपति धनी को ॥ ६०

॥ दोहा ॥

चार मास चहु संघ में गूंज्या सिंह समान ।
वाह ! वाह ! उन वीर को, लियो नहीं अनपान ॥१
पिंजर तन देखे दुनी, पै न शक्ति को पार ।
ज्ञानोद्यम गुरु सेव प्रति, पलपल रहत तैयार ॥२

## ढाल ३४मी

### तर्ज—गांधणजी री

चार मास अति चूप सूं हो भवियन जी,
साह सिमृथमल्ल सुजान ज्ञान बहु पढ़िया हो भवियनजी ।

कातिक चौमासी आगई हो, भवियनजी,
तप चढ़ियो निर्वाण पूर दिन बढ़िया हो गुणिजनजी ॥१॥
सहर सकल बन्द राखियो हो भवियन जी,
निज निज को व्यापार हरष हिय आन के हो भवियनजी।
पूरण पौषध ठाविया हो, भवियन जी,
चार सै ऊपर चार लाभ बहुमान के हो भवियनजी ॥२॥
सभा अपूरब सी जुड़ी हो भवियनजी,
रघुवीर पूज्य के पास वाणी बरसावे हो भवियनजी।
सेठ सुदर्शन की कथा हो भवियनजी,
श्रीमुख रया प्रकाश सील गुण गावे हो भवियनजी ॥३॥
जसधारी जयमल्लजी हो भवियनजी,
आया परम पुनीत वैरागी वेगा हो, भवियनजी।
कथा सकल निर्मित करी हो भविजनजी,
चौथ मुनि सुविनीत बतावें वेगा हो भवियनजी ॥४॥
याते मैं जोड़ी नहीं हो भवियनजी पूर्ण रसीली टेर,
श्रोताजी मन बस गई हो भविजनजी।
पिन इतनीक सुनाय दू हो भविजनजी,
कथा सम्बन्धित एय बात है रसकी हो भविजनजी ॥५॥

## कवित्त

मेड़ता के पास ग्राम लांबिया के वासी आप,
मोहन सुवन तजि नव वधू प्यारी है।

पैर एक बीच सीखे, प्रतिक्रमण जो नाथ,
तात मात भ्रात बात एक ना विचारी है।
बरस पचास लो न कियो है आसन आडो,
वेले वेले पारणो तो जावजीव धारी है।
अगहन कृष्ण बीज, सतरै-सित्यासी हूको,
मेड़ता नगर बहार भये अनगारी है ॥ १ ॥

॥ दोहा ॥

कियो पारणो रघुपति, एक सौ अट्ठावीस।
तप दिन ते चढ़ती रती, पूरण करी जगीश ॥१॥
जस अरु जयमल लाभ युग, ले भूधर सुखकार।
शहर मेड़ता से कियो, वारूं आप विहार ॥२॥
झुर रही है जनता जबर, कर कर गुरु गुण याद।
फिर दरसन होसी कवै, मेटन कर्म उपाध ॥३॥

## ढाल ३५मी

### तर्ज—गंग श्याम की महिमा अपार

जैन धरम के वीर रघुपति गुण दरिया ॥ टेर ॥
पूज्य सगाते ग्राम भवाल, पैल प्रमाणे आये दलाल,
काटन कर्म जजीर ॥ रघु० १ ॥

सत्य धर्म को कर परचार।
पहुँचे रियां करो विहार, सब जीवन के पीर ॥ रघु० २ ॥
कम धज कुशलसिंह राजान, अबख खान कीना पचखान
भक्त भएयो धर धीर ॥ रघु० ३ ॥
गांव बिखरनीये बड़ तल बसिया, जात आवगी श्रावक
रसिया। हो गये मुनिवर तीर ॥ रघु० ४ ॥
गुरु दीक्षा जयमल को दीन्हीं, विनय सहित उन शिक्षा-
लीन्हीं, टालन अगकी सीर ॥ रघु० ५ ॥
कई ग्रामों को करि सुधार, तन पर कष्ट सह्यो अनपार।
दियो मिथ्या मत चीर ॥ रघु० ६ ॥
जहां पूज्य पगल्या पधरावै, वहां अज्ञान रहन नहीं पावै।
अतिशय ए गम्मीर ॥ रघु० ७ ॥

॥ दोहा ॥

पांच ठाणे से पूज्यजी, कालू तर्फ विहार।
रघुपत को आज्ञा अखी, जा गगराणे सार ॥१॥

## ढाल ३६मी

### तर्ज—खोटो लालचियो

पांच ठाणे गगराणे पोंचे,
देखि डरिया लोग ए कुण आयारे।

आज पेली पेख्या नहीं कोई,
कैसे है उपयोग, जन घबराया रे ॥ १ ॥
वहां श्रावगी बसे सैंकड़ों,
धर्म दिगम्बर धार, ढिगनहि धाया रे ।
रघुनन्दन जयणा से चालत,
पौंचे सदर बजार, अति ऊमाया रे ॥ २ ॥
सूनी हाट पाट इक पड़ियो,
उतरिया आज्ञा लेय, गोचरी जावे रे ।
आवत देख जडे सब आडा,
चित्त में सबल संदेह, स्थान मुनि आवेरे ॥३
सुन्दर पन स्वाध्याय करे गुरु,
मतों महाजनो कीध, इनपै चालोरे ।
डरता २ पास आया,
रघुपति कहै परसिद्ध, क्या तुम भालो रे ॥४
मैं भालों मुखड्यो क्यूं बांध्यो,
थां आया किण काम, नाम कांई थांरोरे ।
चोर जेम घर २ कई झांकों,
रहो कौन से गांव, कंई व्यौपारो रे ॥५॥
कहे रघुनाथ जयणा कर बैठो,
मैं महावीर का संघ जैन कहलावों रे ।
ज्ञान बताकर काटों सब को,

जनम मरण अपराध, धरम सिखलावांरे ॥६॥
कहे महाजन मैं कैसे मानों,
जैन मुनि को ढ़ंग रति नहीं दीसेरे।
जैन मुनि जगत में रहते,
वस्त्र बिनारो अग मन तन जीसेरे ॥७॥
सामीप यं हैं मुनि मग दो,
स्थिविर कल्प जिन कल्प, सूत्र के मांहीरे।
मुनि सचेलक अधुना विचरें,
राखे उपधि अल्प, अचेलक नांही रे ॥८॥
विविध भांति उपदेश सुनायो,
बहु इर्स्या मन मांहि, व्यर्थही डरियारे ॥९॥
धन्य घड़ी गुरु मिलै जैन का,
यूं कहि पड़िया पांय, मोद मन भरियारे ॥९॥

॥ दोहा ॥

जे आया ते जायने, वात कही समुजाय।
ये हैं मुनिवर जैन के, स्थविर कल्प कहलाय ॥१॥

## ढाल ३७मी

### तर्ज—आखिर नार पराई है

सब को सुनकर खबर पड़ी, मिले मुनि वन आज घड़ी।

लालचन्द इक कासलीवाल, वो चर्चा कीनी सुविसाल।
उनकी सका सकल हरी ॥ मिले० १ ॥

जिन वाणी की लागी झड़ियां, तपस्यां अनहद थई उन विरियां।
माया भक्ति खूब करी ॥ मिले० २ ॥

एक दिन ऊंट चौरासी आया, डाकू देख सभी घबराया।
रघुपति से यूं अरज करी ॥ मिले० ३ ॥

कहे रघुवीर करो समाई, धर्मतना फल आछा भाई।
सब बैठा मन धीर धरी ॥ मिले० ४ ॥

बाहर मेड़ता से इत आई, डाकू भागा छोड़ सजाई।
सभी गांव की विपद हरी ॥ मिले० ५ ॥

अमीपाल मेहता उत आये गुरुदेव को सीस झुकाए।
दोय दिवस रहि सेव करी ॥ मिले० ६ ॥

ग्रामवासी सब ही हरसाया, पूज्य प्रसादे दुःख विलाया।
सेवा सारे प्रेम भरी ॥ मिले० ७ ॥

॥ दोहा ॥

मास कल्प ऊना रही, उन्नत कर उपकार।
प्रति बोध्या घर दोय से, उत ते कीध विहार ॥१॥
जाजो धर्म जिनन्द को; ग्राम २ घन घोर।
दीपावत मुनि पांगुर्‌या, जेतारन सिरमोर ॥२॥

# ढाल ३८मी

## तर्ज—मांने दोरो लागेजी लोकड़ली रो साल०

म्हां ने प्यारा लागे जीक २,

स्वामी श्री रघुनाथ मेटियो भ्रमना भागेजी।

जैतारण में आवत जतियां, ऐसो कियो उपाय।

सन्मुख जाय प्रेम सू लाया, एक हवेली मांय ॥ माने० १ ॥

उतरन आज्ञादिवी देर बिन, गोचरि घर बतलाया।

जहर भर्यो ऊनो जल द्वेषी, मुनिवर को वहराया ॥ माने० २ ॥

आहार पाणी कीधा तदन्तर, चारों मुनि मूर्च्छाया।

इतेक आड़ो देकर ताला; जतियों ताम जड़ाया ॥ माने० ३ ॥

रघुपति सोचे दगो हो गयो, रिपु विश्वास में आया।

अब तो जिनवर फते करेला, क्या होवे घबरायां ॥ माने० ४ ॥

नवपद ध्यान धर्यो मन नीके, मुनि सचैतन पाया।

तीन दिवस आडा में बीता, चौथा दिन प्रगटाया ॥ माने० ५ ॥

जे जे जतियां काम कीयो तस, आंखां चक्कर आया।

उठी वेदना सिर में भारी, लोग पूछवा आया ॥ माने० ६ ॥

कैसे वेदना उठी सब कै पूछै प्रेमी भाया।

ते कहे आडा खोलो जल्दी, साधोंने सताया ॥ माने० ७ ॥

तालो खोलत मुनिवर पांचों, दीठा हवेली बीच।

फिट फिट लोग करे जतियां नै, कर्म कमायो नीच ॥ माने० ८ ॥

लोग पड्या मुनिवर के पावों, ऐसी अरज गुजारी।
जति एह मर जासी इनको, राखो दया विचारी ॥ माने० ६ ॥

॥ दोहा ॥

कहे मुनिवर हम ना कर्‌यो, इनपै इसो अकाज ।
ध्यान धरो जिन राजको, जिनसे सुधरे साज ॥१॥
स्वस्थ होत मुनि के चरन, पड्या जती सब आय ।
माफ करो अपराध को तुम मोटा महाराज ॥२॥

## ढाल ३६मी

### तर्ज—पैलो हो पासो रायवर ढालिए

सका साधांरी सारासैर में, दरसन ने आवे दुनियो चाल ।
मधुर ध्वनि से देवे देसना, झूंठो तो जाणो जग जंजाल ॥१॥
सुणजो भवि प्राणी धरम दया में जिनवर दाखियो ।
हिंसा में मतना मानो कोय, जहर बीजां से अमृत ना हुवे ।
अमृत से कबहुँ जहर न जोय ॥ टेर ॥
भेद द्वादसही जाणों निर्जरा,
जिनमें हिंस्या नहिं किंचित होय ।
आरम्भ में धर्म परूपे भोलिया,
जिन से तो नर भव देसी खोय ॥ २ ॥

श्रद्धा रुचगी है सुल्लभ जीवने,
समकित लिया सूं बढ़ग्यो ज्ञान।
ग्रन्थ अपूरव जतियां आपिया,
तिलक समाणो जग में त्याग ॥ ३ ॥

खबर सुणी नें भूधर पूजजी,
कालू से कीनों ताम बिहार ।
साथे जयमलजी ज्ञानोद्यम करे,
आवे जैतारण दीनदयाल ॥ ४ ॥

बायां भायां रो जमघट साथ में,
जावे रघुपतिजी सन्मुख ताम।
वंदन करता ही भूधर यों कहे,
जैनी बणायो रे सारो ग्राम ॥ ५ ॥

आप कृपा ते सब कुछ होत है,
मैं तो स्वामी क्या करवा जोग ।
देख नरमाई महिमा बहु करें,
ल्याकत बढ़ासी कहै यू लोग ॥ ६ ॥

आया शहर में पूज्य सताब सूं,
सेवा सारे है होडा होड ।
पुण्य पसाये पाया पूजजी,
मनरा तो पूरण कीधा कोड़ ॥ ७ ॥

॥ दोहा ॥

दिन इकवीस विराजिया; जैतारण गुरुराज ।
कीध विहार सोजत तरफ, तारण तिरण जहाज ॥१
दीप रूप कुलेस तिहुं, आगेवामें आय ।
चरण भेंट श्री पूज्य का, अरज करे सिर नाय ॥२

## ढाल ४०मी

### तर्ज—वीरा लूंबा झूंमा होई आइजो

सांने संजम भार दिरावो, टुक महर नजर करवावोजी ॥ टेर ॥
मां महिमा सुनके आया, कर दरसन जी हुलसायाजी ॥ मां १ ॥
भव २ में भटक्या भारी, कर लीनी आतम कारीजी ॥ मां २ ॥
कहे पूज्य पढ़ो जिनवाणी, अवसर ले दीख दिरानीजी ॥ मां ३ ॥
ग्रामानुग्राम गुरु राया, विचरत सोजत मे आयाजी ॥ मॉं ४ ॥
मुनिवर की जोड़ी है प्यारी, लख मुदित भये नरनारीजी ॥मां ५ ॥
वाणी रघुनन्दन वारी, बरसे अमृत सी भारीजी ॥ मां ६ ॥
रत्नावति दरसन आई, पिहुँ दरसन कर सुख पाईजी ॥ मां ७ ॥

॥ दोहा ॥

भरी परिषदा में भलो, आख्यो मुनि उपदेश ।
नेमनाथ राजुल तणो, धालन धरम की रेश ॥१॥

देसनानंतर रत्नवती, कर बन्धन कहे एम ।
नाथ निपुण कहलाय के, भलो निभायो प्रेम ॥२॥

## ढाल ४१मी

### तर्ज--बन्ना उमराव

पिया म्हारा आप दिखायो मां ने छेह,
नेह रतिना पाल्यो हो मोरा भर्तार ।
पिया म्हारा जोबनवय में जेह,
जोग रमाई चाल्या हो मोरा भर्तार ॥ १ ॥
पिया मोरा इतरो न कियो रे विचार,
किसे भरोसे त्यागी हो मोरा भर्तार ।
पिया मोरा उठे विरहरी झाल,
रात दिवस बड़भागी हो. मोरा भर्तार ॥२॥
पिया मोरा आसू न टूटे आख,
अन्न जल फीका लागे हो मोरा भर्तार ।
पिया मोरा छोड़ो मुझे बिन बाक,
जबरो दु:ख ओ जागे हो मोरा भर्तार ॥ ३ ॥
पिया मोरा भोलप कीन्हीं भूल,
झुर झुर पिंजर हो गई हो मोरा भरतार ।
पिया मोरा चिंता मे चित चकचूर,

छांई न राखी जोगी हो मोरा भरतार ।। ४ ।।

पिया मोरा आस निरासज कीध,

मनकी मन में रेगई हो मोरा भरतार ।

पिया मोरा अब किम होसी निर्वाह,

वातो विरिया वेगी हो मोरा भरतार ।। ५ ।।

पिया मोरा निपट नादानी सांइ,

मन की ममता मारी हो मोरा भरतार ।

पिया मोरा सब सुख दिया छिटकाय,

काया करदी कारी हो मोरा भरतार ।। ६ ।।

पिया मोरा सूरवीरां रा काम,

धन सासूआ जाया हो मोरा भरतार ।

पिया मोरा खूब दीपाजो निज नाम,

यू कही आंसू आया हो मोरा भरतार ।।७।।

॥ दोहा ॥

दयिता की दल गीरता, देखी कहे दयाल ।
क्यों वहिनी विल विल करें, झूंठो जग जंजाल ।। १ ।।
समता रख ममता तजो, भजो वीर भगवान ।
सजो साज संजमतणो, करो पाप पचखाण ।।२।।

## ढाल ४२मी

### तर्ज--नवीन रसिया

बनजा वैरागन तूं बहिनी, तेरो सुधरेगो जमवार।
सुधरेगो जमवार तू तो लेले सजम भार ॥ टेर ॥
काची काया काची माया, काचा सुख संसार।
सांचो सुख सजस रो जिनजी दाख्यो सूत्र मझार ॥ बनजा ॥
छीजे छिन २ एह हमरिया, लार लग्यो है काल।
झूठा तन धन जोबन झगड़ा, सजनी सूरत सभाल ॥ बन २ ॥
स्वारथियो संसार सकल है, डारो इस पै छार।
मात तात परिवार प्यार है, फेर भर्‌यो जंजाल ॥ बनजा ३ ॥
सतजुग में नबुली साथे निकसी आठूँ नार।
कलजुग में जयमलजी त्यागी नव परणित ही नार ॥ बन ४ ॥
सूरा तो संजम मे जूझे, कायर खाय पछाड़।
सूरा को तो सेल घणेरो, कायर दुक्कर कार ॥ बन ५ ॥
रघुपत की ललकार सुनत ही रत्नावती तत्काल।
प्रीतम आज्ञा धरै सीस पै, पतिव्रता आचार ॥ बन ६ ॥
आज्ञा मांगी मात तात से, लेस्यूं सजम धार।
मिश्री मुनि कहै रग २ है, रत्नावती अवतार ॥ बन ७ ॥

॥ दोहा ॥

करी खैंच माता पिता, रती न मानी तेह।

अवर नार इग्यार को, रत्नावती से नेह ॥१॥
वे पिण होगई साथ में, संजम लेण तय्यार ।
धन्य २ दुनियों कहे, पूरो राख्यो प्यार ॥२॥

## ढाल ४३मी

### तर्ज—हां रे वाला इन सरवरियारी पाल—

हां रे वाला धन जांरा अवतार चेती वेती बारमेंजी महाराज ।
॥ चे० ॥
हा रे वाला तज पुद्गल परपंच, लेवे सजम भारनेजी
महाराज. ले० ॥ १ ॥
हारे वाला रत्नकुवर के साथ ग्यारा वैनरी मारराज ई० ।
कुल द्वादस दिल धार दीक्षा लेवन खड़ी, महाराज दी ॥ २ ॥
हांरे वाला जीवराज कुललेस, जेठमल जानिया मोराराज जेठ ॥
हांरे वाला रूप दीप आदि पच पुरुष जो पिछानिया मोराराज पु० ।३
हारे वाला सतरा संजम लैन, उमाया दिन एक में महाराज उ० ।
हांरे वाला सतराइठ्यासी जेठ चतुर्थी विवेक मे मोरालाल च० ।।४
हारे वाला भूधर पूज्य दयाल, दीक्षा चढ़ती रती, मोरा राज दी० ।
हारे वाला श्री मुख कीध प्रशंस, धन्य रत्नावतीजी मारराज च. ।।५
हांरे वाला बडी दीक्षा सहवाज दिराई रग में मारा राज दि० ।
हांरे वाला केसरिया कर लीव, कर्मांरां जग में मारा राज ।।क० ६

हांरे वाला रघुजैतसी जयमल्ल कुसल है भला मोरा राज कु० ।
हांरे वाला बीज ससी सम जान, चारों चढ़ती कला मोराराज चा. ७

॥ दोहा ॥

शिष्य सकल में तिलक सम, श्रीरघुनाथ रसाल ।
सतियां में रत्नावति, मुख्या बुद्धि विसाल ॥१॥
चतुर्मास की वीनती, करत चतुर कैई संघ ।
पूज्य प्रभु फरमाइये, अघि को बढै उमंग ॥२॥

## ढाल ४४मी

### तर्ज—पियोनी अमृत रा प्याला—

भरोनो सोजत चौमासा रो, स्वामी आज हुँकारो,
करके किरपा की ओर सारा ऊभा,
कर जोर स्वामी माथा रा मोर ।
थां सम म्हांरे कुण और ॥ भ० १ ॥
लाभ कमायो स्वामी सोजत में जाजो, वढ़ियो बहुलो परिवार,
रत्न अमोलक सार बरतें आज्ञाजी कार ।
सारा सासन सिनगार ॥ भरोनी० २ ॥
रघुपत जयमल सी जोड़ी लागे जग थोड़ी, म्होटा म्हांरा छै भाग,
बसियो भीणो सुराग, घटियो कुगुरु को आग ।

भगियो मिथ्यात्यरो छाग ॥ भरोनी० ३ ॥
अवसर जानि भूधर एम प्रकासी, मनने राखो उच्छाव,
धर्म दीपावन भाव, बर्ते सोजत सिर पाव।
तरसी भव्यां की नाव ॥ भरोनी० ४ ॥
सात सतोनें बगड़ी हुकुम फरमायो,
सोजत ठाणे जी आठ लागो धर्म रो ठाठ।
काटयो कर्मोरो काट, दीप्यो जिनजीरो पाट ॥ भरोजी० ५ ॥

॥ दोहा ॥

चार मास आनन्द में, रह्यो धर्म जमघट्ट।
गुरु देव का चरण में, नर-नारी को ठट्ठ ॥१॥
पांच ठाणे रघुनाथ को, हुकुम दियो गुरु पर्म।
जावो गढ़ जालोर को, दीपाओ जिन धर्म ॥२॥
धर्म पोथिण वन्द को, जबर जोर है जेथ।
समझाई सुधा करो, सत्वर जाकर तेथ ॥३॥

## ढाल ४५मी

### तर्ज़—अष्टपदी

आज्ञा ले चलें पुण्य शाली, आये थे जहां सैर पाली।
विपक्षी मुनिवर को भाली, चर्चा हित आया है चाली ॥

॥ दोहा ॥

सूनी हाट बाजार में, उतरिया आज्ञा पाय ।
मधुर ध्वनि रघुनाथजी सरे, चर्चा दिवी चलाय ॥
निरुत्तर हो गये लिंग धारी ॥१॥

भये जग रघुपति, अवतारी, श्रवन जस सुनिये नरनारी ॥ टेर
जती जब रीसमें आगा, पत्थर से मुनि मारन लागा ।
धिक्कारे जनता उन जागा, भेड़ ज्यू सकल जती भागा ॥

सत्वर आया सेठिया; बैठा मुनिवर पास ।
श्री जिनवाणी श्रवण करी के, पाया परम हुल्लास ।
लीवी वे समकित सुखकारी ॥ भये० २ ॥

सास इक तप गुरु आचरियो घनो उपकार उत करिरियो, कोठारी
उदो गुण भरियो, वाड़ो कर अमर सुजस वरियो ।

धर्म ध्यान के कारणे, नौरो आप्यो फेर ।
देख ठाठ रघुनाथ को सरे, जती हो गया भेर ॥
कलप कर कीनो बिहारी ॥ भये० ३ ॥

सुधार्या गांव घणा स्वामी, समदड़ी आये गुणधामी ।
लोग सब पुर वारे पामी, चकित हो कहे अन्तरयामी ॥

क्यों सब बैठा बारनें, जनता कहै झंझलाय ।
आंख्या सूं दीसे नहीं सकई, गांव लपेटयो लाय ॥
परम गुरु बोले सुविचारी ॥ भये० ४ ॥

धर्म से लाय दूर भागे, इति कहि चालै गुरु आगे ।
लोग सब पूठे ही लागे, अग्नि तो ज्वालो ज्वाल जागे ॥

॥ दोहा ॥

पग धरता पुर मांय ने, मिट्यो अग्नि जोर ।
शांति हो गई गांव सारा में, नमे सभी मद मोर ॥
आया गुरु आज्ञा अवतारी ॥ भये० ५

विराज्या केता दिन वांही, चन्द्र अरु नन्दराम भाई ।
पोथिया बन्द धर्म तांई, छोड़ ली दीक्षा हुलसाई ।
श्रावक श्राविका करी सैंकड़ों, त्वरिया कीध विहार ।
गढ़ जालोर जाने के पहली, खबर पौंचगी सार ।
आवे हैं मिथ्यामति भारी ॥ भये० ६ ॥

पोथिया बन्द धर्म धारी, लट्ठ ले आया पुरवारी ।
जावे रघुनन्दन जिन द्वारी, आय उत बोले ललकारी ॥
जावो साधों लौट के, अग्र जाण दो नांय ।

गांव गांव मिथ्यात बढ़ावो, लजो नहिं मनमाय ।
खबर अब पड़जासी थांरी ।। भये० ७ ।।

छन्द--तोटक

रघुनाथ कहै मत झोड़ करो, भव सिंधु न या विधि आप तरो ।
अग बन्धन होवत है तगरो, जिनराज कह्यो है बुरो झगरो ।।१।।
इत तो तुम रोकत आज लगै, पर घूम आये हम बहुत जगै ।
हम बातनतें विश्वास करें, बिन काज किए टुक नाहिं टरैं ।। २ ।।
दे देवेंगे प्रान प्रचारन में, पर पीछे हटें न प्रहारन में,
कहि गौन करें पुर मांहि जबै, लठमारी दियो सिरमांहि तबै ।।३।।
परवाह न कीधी है आपरति धन धन्य तुम्हें रघुनाथ पति ।
सिर खूस भरे, सब चोल भरें, इत नाईन की जब दृष्टि परे ।।४।।
शिव मन्दिर तें मुनि आन खड़े, खवासते पूछ वहीं उतरे ।
विपच्छिन रचहि गैल तजे, मुनि कष्ट प्रदायक साज सजे ।।५।।
दिन तीन गये इस फदन मे, अरि कैसे टरे क्रम बधन मे ।
नहि ठेरनको कित थान मिले, निज न्यायन से नहि नाथ चले । ६

।। दोहा ।।

कुत्ता लगाया काटना, पुनि पत्थर की मार ।
अन्नजल कित ना ले सकें, दे ऊपर से गार ।।१।।

समतां रस भरिया सजल, छलकत छिनभर नाय।
कष्ट सह्यो दिन तीन में, लेखन लिख्यो न जाय ॥२

## ढाल ४६मी

### तर्ज—चांदाजी

धन वीर व्रती धरम काज कष्ट सह्यो अति भारी।
अति धीरमति अरअर मुख से कह्यो न है बलिहारी ॥ टेर ॥
लोहु लुहान तन मुनिवर के, गुरु ज्ञान मगन है वेधर के,
जब हाकिम आयो सुन करके ॥ धन० १ ॥
नयनों मुनिवर को तन निरखी, हाकिम जद बोल्यो है कड़की
कुण काम कियो ऐसो अड़की ॥ धन० २ ॥
रघुवीर भणी वन्दन कीधी, प्रभु मुझको खबरां नहीं दीधी,
तुम विपत उठाई इण विधि ॥ धन० ३ ॥
कहै रघुपतिजी मीठी वाणी, सब करम गति भोगे प्राणी,
आगम में आख्यो है ग्यानी ॥ धन० ४ ॥
मुनिवर को अब साथे लाके, सुभ स्थान उतार्‌या है जाके,
अब भेखधारी मूडा ताके ॥ धन० ५ ॥
हाकिम ने डुंडी पिटवाई, जो मुनि की करसी लघुताई,
उनें सजा देवूंगा मन चाही ॥ धन० ६ ॥
इतने उनका श्रावक आई, कहै साधु न इन आरामांही।
आगम में प्रभु दरसाई ॥ धन० ७ ॥

॥ दोहा ॥

कहे रघुपति जानो नहिं, जिन वाणी को गूढ़ ।
भूल करो छो भोलिया, ताणी झूंठी रूढ़ ॥१॥
दया पालो सारा जणा; लै निज गुरु को लार ।
साधुपन बतलाय दूं, पंचम काल मझार ॥२॥

## ढाल ४७म

### तर्ज--पणिहारी

हारे सो ही हान रे अहो भवि जन जी,
जीते जिनरो पक्ष अहो सुनो गुणिजनजी ।
चर्चा करसां चूप सूं अहो भविजन जी,
सारा लोक समक्ष ॥ अहो० १ ॥
ले ले पोथा साथ में, अहो गुणिजनजी,
आया पोथिया बध ॥ अहो० २ ॥
भगवइ सत्तक बीस में अहो भवियण जी,
अट्ठम वदेसे सध ॥ अहो० ३ ॥
सैस इकीस ल चाल सै, अहो भविजणजी, चतुरविद्ध ही संघ
अहो, निर्संका सब हो गया अहो भविजनजी छायो अमित उमंग
सब श्रावक समकित ग्रही, अहो भवियण जी, भेख धारी संग

छोड़, सेवा करे रस रग सू अहो भविजनजी मिलके होड़ा होड़ ॥ अहो० ४ ॥

चोमासो निव्यासीये अहो भविजनजी, कीन्हों चढ़ते भाव, अहो, जिन मारग अति दीपियो अहो भवियनजी सघ लयो उच्छाह ॥ अहो० ५ ॥

॥ दोहा ॥

सात जणां संजम लियो, चढतै मन वैराग ।
चवदे ठाणे रघुपति अधिक वध्यो सोभाग ॥१॥
कर विहार चौमासा को, जोधाणे गढ़ ठेट ।
पूज्यराज भूधर तणी; भलमन कीनी भेट ॥२॥

## ढाल ४८मी

### तर्ज—अस्सी रुप्या ले कलदार

रघुपति की महिमा अनपार, झिलरही गढ़ जोधाणे सार ॥ टेर ॥
वड़े २ उमराव मुसद्दी, सेवा करण आवे सरदार ॥ र० १ ॥
जैन धर्म की रुचि जिगर मे, श्रवण करत उपजे उपकार ॥र २॥
पाखंडी मद गालन हारे, धाक जमी सारे ससार ॥ र० ३ ॥
भूधर शिष्य के नव शिष्य नामी नवनिधान की ओपमधार ॥र ४
श्रीनारायण रघुपति जैतसी जयमल कुशल और जगमाल ॥ र. ५

रूपचन्द अरु रत्न गोरधन आदे नव भूषित गुणभार ॥ र० ६ ॥
भूधर पूज्य के नव शिष्य ओपे ज्यू पारस के नव गुणधार ।र. ७।
रघुपत जयमल कुसल जेतसी, चारों चावा जगत मझार । र. ८ ।
चारों दिसा में धर्म दयामय जाण लियो जनता जिनवार ।। र० ६
शिष्य प्रशिष्य और उनके शिष्य पूज्य तनो बधियो परिवार ॥ र०
षोड़श वर्ष लग रघुपति कीनी, पूज्य तणी सेवा धर प्यार ।।र०।।

॥ दोहा ॥

अब्द अठारा तीन को, फागन पूनम पूज ।
संदेशो शिष्यों प्रति कह्यो सिंह जूं गूंज ।।१।।

छंद

बोलो भूधर पूज्य तिवारी, सुणलो सब सतों सुखकारी,
अब है आयु अल्प हमारी, तन तज देस्यों ।
रखजो प्रेम आपस में पूरो, होसी भव दुःख को भख भूरो ।
रखजो द्वेष भावने दूरो, मुज सदेशो ॥ १ ॥
करजो रघुनाथ को नायक,
है यो सभी गुणों से लायक, बणसी धर्म सेवा मे शायक ।
कुल जाती को, खप थे ग्यान ध्यान में करजो ।
चुन २ सद्गुण उरमें भरजो, काला कर्म सूं थें लड़जो ।
लह्यो ख्याती को ॥ २ ॥

अब तो सैर मेड़ते चालो, वां पै चौमासो कर डालों।
वाणी वीर तणी वरसालो सुखकारी को ॥ ३ ॥

॥ दोहा ॥

साधू साधवी को दिवी, आज्ञाकरण चौमास ।
चार तीस अरु पांच में, करजो धर्म प्रकाश ॥ १ ॥

## ढाल ४६मी

### तर्ज–महाराजा थारी बोली प्यारीजी

पूज्य की अतिशय भारी जी,
उनपै मैं जाऊ वारी वारी वारी वार हजारीजी।
मुखड़ा की छबि न्यारी न्यारी न्यारी।
अति महिमा भारीजी ॥ टेर ॥

मरुधर मांहें विचरता, गगराणो गुण माल।
असाढ़ सुदी तृतीया को मेड़ते, जावे पूज्य दयाल ॥ पूज्य १ ॥
रघुपति जयमल आदि दे साथे सत इग्यार।
जिसमें नारायण स्वामी को, लागी प्यास अपार ॥ पूज्य २ ॥
धोवण लेवण संत अगाड़ी, गया मेड़ते शहर।
लारे काल कर गया मुनिश्वर, चढ़तभाव की लेर ॥ पूज्य ३ ॥
दस ठाणे सू पूज्यजी, कियो चरम चौमास।
सैर मेड़ते धरम ध्यान को, अधिको हुओ प्रकास ॥ पूज्य ४ ॥

विजयदशमी को कर अन सन पांच पारणे जान ।
वीर थुई स्वध्याय भणाता, कियो पूज्य कल्याण ॥ पूज्य ५ ॥
बरस बराणू केरो आयू, भोगवियो भगवंत ।
व्हाजो जिन मारग दीपायो, था गिरवा गुणवंत ॥ पूज्य ६ ॥
सकल संघ मिसलत कर लीनी, गछ नायक रघुनाथ ।
भेज खेपिया गांव सेहर में, करली पक्की बात ॥ पूज्य ७ ॥
चेत सुकल पंचमी को सोजत, मिल कर चारों संघ ।
अट्ठारे चौके रघुपति को, पूज्य किया धर रंग ॥ पूज्य ८ ॥
दूनो तेज बढ्यो दिन करसो सरस सपदा जोर ।
प्रबल प्रतापी पूज्य चरण को, नसे सबी मदमोर ॥ पूज्य ९ ॥

॥ दोहा ॥

सकल संघ आज्ञा बहे, धर कर मन में प्रेम ।
सुजस वध्यो महि मण्डले, रोहिणी पति के जेम ॥ १ ॥

## ढाल ५०मी

### तर्ज—नमूं अनंत चोवीसी

गिरुवो गछ नायक, गोयम को अवतार ।
जन जन मुखड़ा ते बोले जय २ कार ।
विचरत बड़भागी उदयापुर की ओर ।
खिरियारी घाटे जाय रह्या गुण भौंर ॥ २ ॥

उत कर्मों रावत चावो चौकीदार,
रघुपत से मांगे चौकी तेह तिंवार।
श्री पूज्य पयंपै धन नहीं रखते पास,
फिर क्या हम देवे सोचो हिय बिमास ॥ २
ते कहें विन दीधां है जाने की रोक,
हट जावो पीछे मरुधर की तज नोक।
आज्ञा विन आगे नहीं जावों कहें पूज,
पाछां नहीं लौटां, वे धड़के कहे गूंज ॥ ३ ॥
तरुवर तल ठेर्या, चालीसों मुनिराय,
तपनी कोतपिया कष्ट सह्यो निज काय,
चले सीत झकोरा बाजे ठंडी वाय पुनि,
भूखा प्यासा मुख कुमलायो नांय ॥ ४ ॥
तृण काष्ट लेन को आवे केई नरनार,
उपदेश सुनी के ले श्रावक व्रत वार।
इक्कीस अठायां आदि तप अनपार,
बहु सोगन लीन्हां प्रेम धरि सुखकार ॥ ५ ॥
इक मास कल्प लौ ठहर्या गुण भण्डार,
उदयापुर सेती आय गया असवार।
करमा निस्सरमा क्यूं तूं रोक्या संत,
नाहक दुःख दीनो खवर पड़ेलातंत ॥ ६ ॥
रघुपति कहै वाणी दुःख देना टुक नांय,

हुवो धर्म ध्यान को मांने लाभ सवाय।
रावत केई कीन्हां मद्य मांस पचखान,
पीपली में लीनो मास पारणो आय ॥ ७ ॥
उपदेश सुनि केई श्रावक समकित लीध,
सुर दुर्ग पधार्या तस ठाकर दु.ख दीध,
सहिया समभावे राते ठाकुर भौन दव प्रबल लागियो,
फैल्यो गति जौ पौन ॥ ८ ॥
डर्‌यो दिल मांहि, राते पड्यो पांय,
जिन धर्म प्रतापे बुझ गई बलती लाय।
मुझ सहर पधारो किरपा कर गुरुदेव,
मैं मूरख दीनों दुख तुमने अहमेव ॥ ९ ॥
पुर पूज्य पधार्या धर्म पोथिया बन्द,
वे आते कीधो सदर बजारां दव,
जीती जस लीधो, किया चार अणगार,
प्रतिबोध्या श्रावक साड़ी चार सो धार ॥१०॥
धन जननी जायो अनड नसावण हार,
सुभ धर्म दृढ़ा वन रघुपति को अवतार।
केई गांव फरसता, राज नगर से होय,
श्री नाथ द्वारे वल्लभ कुली धम सोय ॥११॥

॥ दोहा ॥

जाय सकै नहिं जैन के, सन्त कहूँ उन थान।

पूज्य पधार्या पेखिके, व्रजवासी धर मान ॥१॥
हुकुम मिल्यो महंत को, मत आने दो मांहि ।
पत्थर मार भगायदो, डरना नहिं दिल प्राय ॥२॥

## ढाल ५१मी

तर्ज—साहजादी का बाग में दोय नारंगी पकी रे लो

पत्थर फैंकन चालिया, व्रज वासी सारा रे लो ॥ अहो० व्रज० ॥
फतेचन्द्र सिंघी वहां हाकिम सुविचार रे लो ॥ अहो० १ ॥
भेज नफर बोलाविया, व्रजवासी आया रे लो ॥ अहो० ॥
कित जाओ कारण कहो, क्यों रीस भराया रे लो ॥ अहो० २ ॥
आवे साधु जैन का यहां फैन मचावे रे लो ॥ अहो० ॥
कूटी करसां पाधरा सीधा भग जावे रे लो ॥ अहो० ३ ॥
रीस करी हाकिम वदै, नहि राज तुम्हारे रे लो ॥ अहो० ॥
कुण २ रोकन हार है अब वेग पधारो रे लो ॥ अहो० ४ ॥
घोड़े चढ़ हाकिम तदा रघुपति पे जावे रे लो ॥ अहो० ॥
कर विनती उन सर में, सत गुरु ने लावे रे लो ॥ अहो० ५
फिर गोसांई पे जायके, फतेचन्द सुनाई रे लो ॥ अहो० ॥
चमत्कारी साधु अछै, छेड्यां दुःख थाई रे लो ॥ अहो० ६ ॥
गोस्वामी सुस्तो पड़यो चाली कछु नांही रे लो ॥ अहो० ॥
वाणी पूज्य बरसावतां, नमियो कर आई रे लो ॥ अहो० ७ ॥

दोय बरस मेवाड़ में कियो धर्म प्रकासो रे लो ।। अहो० ॥
अट्ठारेसो सात को उदियापुर चोमासो रे लो । अहो० ८ ॥

॥ दोहा ।

भिन भिन कर समलावियो, गुणवन्तां ने ज्ञान ।
सेवा में हाजररया, राणायुत परधान ॥१॥

॥ छन्द-तोटक ॥

चउ मास को नाथ बिहार करें, वर मालव देस विख्यात फिरे ।
जहां तहां जस पायसिरे, प्रथिपाल कई पद आन परें ॥ १ ॥
जिह ओर सूरि रघुनाथ बढ़े प्रतिवादिन के उर छोभ चढ़े ।
भवि हेम हृदै वर ज्ञान मढै कुनयादिक त्रान छिनेक कढै ॥ २ ॥
परवाह नहीं निज प्रानन की, पुनि चाय नहीं रति मानन की ।
ध्वनि जोर जमी रहे ज्ञानन की लहै लोक नये रस जानन की ।३।
जय जेपुर बीच मनाय जरे अविलम्ब गुरु अजमेर खरे ।
फिर घूम लिए सब आडे बरे, बर सिरियारी के घाटे को पार करे ॥४

॥ दोहा ॥

आये मास असाढ़ को, वर काठे की कोर ।
बसे गांव कंटालियो, कमधज राज किसोर ॥१॥

## ढाल ५२मी

### तर्ज—मास खमन रो मुनि रे पारनो रे

पूज पधार्‌या मध्य बाजार में रे,
उतर्‌या है बंगला केरे मांय रे।
वाणी सुनी ने सुल्लभ प्राणियां रे,
महिमां गुरु की निज मुख गायरे॥ पू०
निर्धन नवल सुवन भीसम वसैरे,
जाति सकलेचा आसोज वाल रे।
दुष्ट परनामी दुर्बुद्धि घणोरे,
कपटी बोलन मे बहु वाचाल रे॥ पू०
नारी मर गई है दुःख माने घणोरे,
घर में माता ने एक बड़ भाय रे।
प्रेम रती नहिं है तीनों मायने रे,
वासर विपदा बीच विलाय रे॥ पू०
मन्त्री है रामचन्द्र नामे भलो रे,
बीजावर्गी जिनरी जात रे।
वासी है वो तो देस मेवाड़नो रे,
प्रेम से रजित सातों धात रे॥ पू०
जोग लेवण री दोनों रे जंची रे,
कौल कर लीनों लैसां साथ रे।

कारज बस निज मित्र गयो गांव कोरे,
लारे आया गुरु गुण गाथ रे ॥ पू०
हुवो वेरागी बाणी सांभली रे;
आज्ञा मातां री लीधी ताम रे।
कोल विसार्‌यो भीसम मित्रनो रे,
दीक्षा लेवणरी लागी हाम रे ॥ पू०
लक्षण विलोकि भणे पूजजी रे,
निश्चय है नहिं दीक्षा जोग रे।
बचन सुनि ने बिलखानन भयो रे,
चित्त में तो आव्यो बहुलो सोग रे ॥ पू०
कृपा करी ने नाथ निवाजिये रे,
मुझसा पामर ने पार उतार रे।
दया विचारी भावी जोग थी रे,
स्वामी दे दीनों सजम भार रे ॥ पू०
बिहार करी ने सोजत सचर्‌यारे,
लारे आयो है मित्री तेय रे।
मिलवारे कारण सोजत पूज पेरे,
बाल पधारो जिनरे नेहरे ॥ पू०

॥ दोहा ॥

भीषम ने भारी दियो उपालंभ उण आय।
वचन चूक किम सुधरसी; आलोचो मन मांय ॥ १

कहै भीषम क्या होगया, ले अब संजम भार ।
तुज पासे लेवूं नहीं, यूं कहि गो निज द्वार ।। २
दांते जा दीक्षा ग्रही, राम सनेही सन्त ।
राम चरण शाहजपुरे, प्रगट्यो खास महन्त ।।३

## ढाल ५३मी

### तर्ज--उमादे भटियाणी

पूज्य प्रतापी भारी हो, सुखकारी वाणी राजरी ।
समता सारी ईस, ममता मन की मारी हो ।
अवतारी आज्ञा ओपतां, कई जग में विस्वाबीस ।। टेर ।।

बगड़ी कर वर सालो हो ऊजाल्यो मारग जैन को ।
कई टाल्यो मिथ्या फन्द, सोजत रा रेवासी हो सुखरासी
टोडरमल्लजी आया घर आनन्द ।। पू० १ ।।

लेवण काजे आया हो निज बड़ बधव के सासरे ।
कहिं भावज को घर रंग, चौपड़ रमवा लागा हो कहिं बराबरी रा
वैठने । उत वातों चली अभंग ।। पू० २ ।।

वाणी किसी सुणावे हो, मन भावे सारा लोग ने ।
कहि मीठी मिश्री जेम, टोडरमल सा चालो हो करवालों दरसन
आपने । कंई पेख्या बढ़सी प्रेम ।। पूज्य० ३ ।।

टोडरमल टंक सालिहो, कंई चाली आया पुज पै,
सुणवा लगा बखान। सुन बचनामृत सारा हो उजियारा पाया
प्रेम का, कांई आया घर सुजान ॥ पूज्य० ४ ॥

टोडरमल मन भावे वो गुण गावे बारोंवार ही,
कांई सुण की भावज रोल। अब तो सई लेले सो हो,
कई दीक्षा देवरजी तुमे चढ्यो विराग इलोल ॥ पूज्य० ५ ॥

हा है इच्छा म्हारी हो, कई आज्ञा थांरी होय तो,
मैं ले लूं सजम भार। म्हारी तरफ से आज्ञा हो,
नहिं अन्तराय देऊ कभी। सुन उठ्या टोडरमाल ॥ पूज्य० ६ ॥

रघुपति पै हरसाया हो दरसाया अपना भावने,
कहिं पभणों पूज्य दयाल, मायत आज्ञा लावो हो,
फिर दैसां दीक्षा आपने। नित पढ़िये ज्ञान विशाल ॥ पूज्य० ७

बुद्धि विलक्षण जाणी हो कहि धारी शिक्षा स्याम री,
पुनि पढ़वा लागा पास। भोजन वेला नाया हो,
बुलाया पिण आवे नहि, भई भावज अति उदास ॥ पूज्य० ८ ॥

आंख्या से जल राले हों,
कई आलै भांवज बोलड़ा कहि मैं तो खिलवत कीध।
सांची किस विध कीधी हो, दे दीधी तरती मोभणी।
घर चालो अब पर सिद्ध ॥ पूज्य० ९ ॥

मैं नहीं चालन हारो हो,
भौजाई थांरो मान स्यूं, कहीं जीवन भर उपकार।

आज्ञा वेग दिराना हो समझना सब परिवार को।
थैं स्याना छो अनपार ॥ पूज्य० १० ॥

॥ दोहा ॥

डर दिल लाई दौड़गी, सत्वर सा ससुराल।
चवी बात चतुरा सवै, जगी विरह की झाल ॥१॥
झट आया जनिता जनक, भ्रात आदि परिवार।
समझावे सारा सयन, परत नयन जल धार ॥२॥

## ढाल ५४मी

### तर्ज—दादरा

हां रे सज्जन अब ले ओरे सवरियां,
करम दलन मैं तो कसी है कमरिया ॥ टेर ॥
जग जजाल को जरद हटा के,
सजम लेवागां इन भोली सी उमरियां ॥ हांरे १ ॥
भाग्य भले सुर तरू से गुरु की,
म्हांने अचानक लगी है खबरिया ॥ हां० २ ॥
भव २ में हम भटके खाये,
जैसे पिताजी डोर की चकरियां ॥ हां० ३ ॥
कैसे लालच में मुझे फंसावो,

